"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."

पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2010-2012."



# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 20 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 14 मई 2010—वैशाख 24, शक 1932

विषय—सूची



# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

### सामान्य प्रशासन विभाग
मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 18 मार्च 2010

क्रमांक 536/175/2010/1-8/स्था.—श्री विजय कुमार सिंह, अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, सामान्य प्रशासन विभाग को निम्नानुसार अवकाश स्वीकृत किया जाता है :—

| | | |
|---|---|---|
| अर्जित अवकाश | 2-3-2010 से 5-3-2010 | 04 दिवस |
| लघुकृत अवकाश | 6-3-2010 से 12-3-2010 | 07 दिवस |

2. अवकाश से लौटने पर श्री विजय कुमार सिंह को अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, सामान्य प्रशासन विभाग के पद पर पुनः पदस्थ किया जाता है.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2010.

3. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

4. प्रमाणित किया जाता है कि श्री विजय कुंमार सिंह अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**ए. के. टोप्पो**, अतिरिक्त सचिव.

---

रायपुर, दिनांक 28 अप्रैल 2010

क्रमांक एफ 10-17/2010/1/5.—श्री शिवराज सिंह (सेवानिवृत्त भा.प्र.से.) राज्य निर्वाचन आयुक्त छत्तीसगढ़ को दिनांक 25-03-2010 से 26-03-2010 तक कुल 02 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

3. प्रमाणित किया जाता है कि श्री शिवराज सिंह, राज्य निर्वाचन आयुक्त अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**जी. एल. सांकला**, अवर सचिव.

---

रायपुर, दिनांक 26 अप्रैल 2010

क्रमांक 488/254/2010/1-8/स्था.—श्री अमृत लाल लिखार, अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, गृह विभाग को दिनांक 10-5-2010 से 21-5-2010 तक 12 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री अमृत लाल लिखार को अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, गृह विभाग के पद पर पुनः पदस्थ किया जाता है.

3. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

4. प्रमाणित किया जाता है कि श्री अमृत लाल लिखार अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 26 अप्रैल 2010

क्रमांक 490/255/2010/1-8/स्था.—श्री संजय कनकने, अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, खनिज साधन विभाग को दिनांक 10-5-2010 से 22-5-2010 तक 13 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री संजय कनकने को अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, खनिज साधन विभाग के पद पर पुनः पदस्थ किया जाता है.

3. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

प्रमाणित किया जाता है कि श्री संजय कनकने अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 28 अप्रैल 2010

क्रमांक 492/269/2010/1-8/स्था.—श्री अनिल टुटेजा, संयुक्त सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व विभाग को दिनांक 4-5-2010 से 13-5-2010 तक 10 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत करते हुये पेरिस (विदेश) जाने की अनुमति प्रदान की जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री अनिल टुटेजा को संयुक्त सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व विभाग के पद पर पुन: पदस्थ किया जाता है.

3. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

4. प्रमाणित किया जाता है कि श्री अनिल टुटेजा अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 28 अप्रैल 2010

क्रमांक 494/192/2010/1-8/स्था.—श्री एच. पी. किण्डो, अतिरिक्त सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, पंचायत एवं ग्रामीण विकास विभाग को दिनांक 15-2-2010 से 3-4-2010 तक 48 दिवस का लघुकृत अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री एच. पी. किण्डो को अतिरिक्त सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, पंचायत एवं ग्रामीण विकास विभाग के पद पर पुन: पदस्थ किया जाता है.

3. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

4. प्रमाणित किया जाता है कि श्री एच. पी. किण्डो अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 30 अप्रैल 2010

क्रमांक 450/224/2010/1-8/स्था.—श्री पुनीत कुमार जोशी, अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, कृषि विभाग को दिनांक 19-4-2010 से 27-4-2010 तक 09 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री पुनीत कुमार जोशी को अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, कृषि विभाग के पद पर पुन: पदस्थ किया जाता है.

3. अवकाश अवधि में इन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

4. प्रमाणित किया जाता है कि श्री पुनीत कुमार जोशी अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**विजय कुमार सिंह**, अवर सचिव.

---

रायपुर, दिनांक 28 अप्रैल 2010

क्रमांक ई-7/2/2005/1/2.—इस विभाग के समसंख्यक आदेश दिनांक 20-01-2010 के द्वारा श्रीमती ऋतु सैन, भा. प्र. से., मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत, राजनांदगांव को दिनांक 23-01-2010 से 15-04-2010 तक (83 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया गया है. इसी अनुक्रम में श्रीमती सैन को दिनांक 16-04-2010 से 01-05-2010 तक (16 दिवस) का और अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है, साथ ही दि. 02-05-2010 के शासकीय अवकाश को जोड़ने की भी अनुमति प्रदान की जाती है.

2. आदेश की शेष शर्तें यथावत् रहेंगी.

रायपुर, दिनांक 29 अप्रैल 2010

क्रमांक ई 7-11/2008/1/2.—श्री बसवराजू एस., भा. प्र. से., तका. अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व) कटघोरा, जिला कोरबा को दिनांक 23-04-2010 से 01-05-2010 तक (09 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 02-05-2010 के शासकीय अवकाश को जोड़ने की भी अनुमति प्रदान की जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री बसवराजू एस. आगामी आदेश तक मुख्य कार्यपालन अधिकारी, जिला पंचायत, कोरबा के पद पर पदस्थ होंगे.

3. अवकाश काल में श्री बसवराजू एस. को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री बसवराजू एस. अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 3 मई 2010

क्रमांक ई-7/06/2007/1/2.—इस विभाग के समसंख्यक आदेश दिनांक 22-04-2010 जिसके द्वारा श्री एम. एस. परस्ते, भा.प्र.से., कलेक्टर, जिला-बस्तर (छ. ग.) को दिनांक 31-05-2010 से 05-06-2010 तक (06 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया गया है, उक्त आदेश को एतद्द्वारा निरस्त किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**मुकुन्द गजभिये,** अवर सचिव.

---

# गृह (पुलिस) विभाग

## मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 20 अप्रैल 2010

क्रमांक/एफ 1/08/दो गृह/भापुसे/2005.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्री अजय कुमार यादव, भा.पु.से. (2004), पुलिस अधीक्षक, कांकेर को पारिवारिक कार्य हेतु दिनांक 19-04-2010 से दिनांक 28-04-2010 तक कुल 10 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत करते हुए दिनांक 17, 18 अप्रैल 2010 के शासकीय विज्ञप्त अवकाश का लाभ उठाने की अनुमति प्रदान करता है.

2. श्री अजय कुमार यादव, भापुसे के उक्त अवकाश अवधि में उनका कार्यभार श्री बालाजी राव सोमावर, अतिरिक्त पुलिस अधीक्षक, कांकेर को सौंपा जाता है.

3. श्री अजय कुमार यादव, भा.पु.से., पुलिस अधीक्षक, कांकेर को उक्त अवकाश अवधि में वही वेतन एवं भत्ते देय होंगे जो उन्हें अवकाश पर प्रस्थान करने के पूर्व प्राप्त हो रहे थे.

4. अवकाश से लौटने पर श्री अजय कुमार यादव, भा.पु.से., पुलिस अधीक्षक, कांकेर के पद पर पदस्थ होंगे.

5. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री अजय कुमार यादव, भा.पु.से., पुलिस अधीक्षक, कांकेर अवकाश पर नहीं जाते तो कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 30 अप्रैल 2010

क्रमांक/एफ 1/23/दो गृह/भापुसे/2001.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्री हिमांशु गुप्ता, भापुसे, पुलिस उप महानिरीक्षक, छ. स. बल, मध्य रेंज भिलाई छ. ग. को सपरिवार (पत्नी श्रीमती संजीता गुप्ता तथा पुत्र तनय गुप्ता सहित) खंड वर्ष 2010-11 के अंतर्गत गृह नगर जयपुर (राजस्थान) जाने हेतु दिनांक 03-05-2010 से दिनांक 29-05-2010 तक कुल 27 दिवस के अर्जित अवकाश तथा दिनांक 02, 30 मई 2010 के शासकीय विज्ञप्त अवकाश का लाभ उठाने की अनुमति सहित अवकाश यात्रा सुविधा (एल.टी.सी.) की स्वीकृति प्रदान करता है.

2. श्री हिमांशु गुप्ता, भापुसे, पुलिस उप महानिरीक्षक, छ. स. बल, मध्य रेंज भिलाई को उक्त अवकाश अवधि में वही वेतन एवं भत्ते देय होंगे जो उन्हें अवकाश पर प्रस्थान करने के पूर्व प्राप्त हो रहे थे.

3. श्री हिमांशु गुप्ता, भापुसे के उक्त अवकाश अवधि में उनका वर्तमान कार्यभार श्री आर. के. देवांगन, भापुसे, पुलिस उप महानिरीक्षक, छ. स. बल, बिलासपुर को उनके वर्तमान प्रभार के साथ-साथ सौंपा जाता है.

4. अवकाश से लौटने पर श्री हिमांशु गुप्ता, भापुसे, पुलिस उप महानिरीक्षक, छ. स. बल, मध्य रेंज भिलाई के पद पर पदस्थ होंगे.

5. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री हिमांशु गुप्ता, भापुसे, पुलिस उप महानिरीक्षक, छ. स. बल, मध्य रेंज भिलाई छ. ग. अवकाश पर नहीं जाते तो कार्य करते रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**ए. एल. लिखार,** अवर सचिव.

---

## विधि और विधायी कार्य विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 27 अप्रैल 2010

क्रमांक/3930/21-बजट/छ. ग./2010.—राज्य शासन, भारत सरकार, वित्त मंत्रालय, नई दिल्ली के आदेश क्र. 1 (3)/2008-EII (B), नई दिल्ली, दि. 31 मार्च 2010 के अनुसार राज्य न्यायिक सेवा के अधिकारियों के महंगाई भत्ते में, केन्द्र के समान, वृद्धि करते हुए, दि. 1-1-2010 से 73 प्रतिशत के स्थान पर 87 प्रतिशत महंगाई भत्ते दिये जाने की स्वीकृति एतद्द्वारा प्रदान करता है.

इस संबंध में वित्त विभाग के यू. ओ. क्र. 174/25982/वित्त विभाग/ब-3/2010 दि. 27-4-2010 के द्वारा सहमति प्रदान की गई है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**आर. एस. शर्मा,** प्रमुख सचिव.

---

## ऊर्जा विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 30 अप्रैल 2010

क्रमांक एफ 1-9/2008/13-1.—छत्तीसगढ़ स्टेट पावर डिस्ट्रीब्यूशन कंपनी लिमिटेड के अन्तर्नियम की कंडिका-77 में प्रदत्त शक्तियों का उपयोग करते हुए राज्य शासन एतद्द्वारा श्री जी. एस. कलसी, कार्यपालक निदेशक (टी एण्ड डी) को छत्तीसगढ़ स्टेट पावर डिस्ट्रीब्यूशन कंपनी लिमिटेड में आगामी आदेश तक निदेशक (संचालन) नियुक्त करता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**उमेश कुमार अग्रवाल,** संयुक्त सचि

## वाणिज्य एवं उद्योग विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 30 अप्रैल 2010

क्रमांक एफ 8-5/2006/11/(6).—इंडियन बॉयलर्स एक्ट, 1923 की धारा 34 (2) के द्वारा प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग करते हुए राज्य शासन एतद्द्वारा एन. टी. पी. सी. कोरबा के बॉयलर क्रमांक एम. पी./3825 को दिनांक 01-05-2010 से 31-05-2010 तक निम्नलिखित शर्तों पर उक्त अधिनियम की धारा 6 (सी) के उपबंधनों के प्रवर्तन से अतिरिक्त छूट प्रदान करता है :—

(1) संदर्भाधीन बॉयलर को पहुंचने वाली किसी भी हानि की सूचना भारतीय बॉयलर अधिनियम, 1923 की धारा 18 (1) की अपेक्षानुसार तत्काल बॉयलर निरीक्षक/मुख्य निरीक्षक, वाष्पयंत्र, छत्तीसगढ़ को दी जावेगी एवं दुर्घटना होने के दिनांक से छूट की मान्यता समाप्त समझी जावेगी.

(2) उक्त अधिनियम की धारा 12 तथा 13 की अपेक्षानुसार मुख्य निरीक्षक, वाष्पयंत्र, छत्तीसगढ़ के पूर्वानुमोदन के बिना संदर्भाधीन बॉयलर में किसी प्रकार का संरचनात्मक परिवर्तन अथवा नवीनीकरण नहीं किया जावेगा.

(3) संदर्भाधीन बॉयलर का सरसरी दृष्टि से निरीक्षण किये जाने पर यदि वह खतरनाक स्थिति में पाया गया तो यह छूट समाप्त हो जावेगी.

(4) नियतकालीन सफाई और नियमित रूप से गैस निकालने (रेगुलर ब्लोडाउन) का कार्य किया जावेगा और उसका अभिलेख रखा जावेगा.

(5) छत्तीसगढ़ बॉयलर निरीक्षण नियम, 1966 के नियम 6 की अपेक्षानुसार संदर्भाधीन बॉयलर के संबंध में वार्षिक निरीक्षण शुल्क देय होने पर अग्रिम दी जावेगी, एवं

(6) यदि राज्य शासन आवश्यक समझे तो प्रश्नांकित छूट में संशोधन कर सकता है अथवा उसे वापिस ले सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
विनोद गुप्ता, विशेष सचिव.

---

## खनिज साधन विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 27 अप्रैल 2010

क्रमांक एफ 7-16/2009/12.—खान एवं खनिज (विकास एवं विनियमन) अधिनियम, 1957 (1957 का सं. 67) की उपधारा (2) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, राज्य शासन एतद्द्वारा यह निर्देशित करता है कि रिकॉनेसन्स परमिट/पूर्वेक्षण अनुज्ञप्ति की स्वीकृति/खनिपट्टा की स्वीकृति/नवीनीकरण हेतु प्राप्त आवेदन पत्रों में व्याप्त कमियों/विसंगतियों की पूर्ति कराने हेतु खनिज रियायत नियम, 1960 के नियम 5(2), 12 (1बी) तथा 26(3) के अधीन राज्य शासन को प्रयोक्तव्य शक्तियां अनुसूची में दर्शित अधिकारियों द्वारा भी उनकी अधिकारिता क्षेत्र के लिये प्रयोक्तव्य होंगी—

अनुसूची

| स. क्र. | अधिकारी का नाम | अधिकारिता क्षेत्र |
|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) |
| 1. | अपर संचालक | सम्पूर्ण राज्य |
| | संयुक्त संचालक (खनिज प्रशासन) | सम्पूर्ण राज्य. |

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 3. | उप संचालक (खनिज प्रशासन)<br>(संचालनालय में पदस्थ होने की स्थिति में) | सम्पूर्ण राज्य |
| 4. | उप संचालक (खनिज प्रशासन)<br>(जिले में पदस्थ होने की स्थिति में) | संबंधित जिले की अधिकारिता क्षेत्र में |

2. यह अधिसूचना तत्काल प्रभावशील होगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**व्ही. के. मिश्रा,** उप-सचिव.

रायपुर, दिनांक 27 अप्रैल 2010

क्रमांक एफ 7-16/2009/12.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 348 के खण्ड (3) के अनुसरण में, इस विभाग की अधिसूचना क्रमांक 7-16/2009/12, दिनांक 07-04-2010 का अंग्रेजी अनुवाद राज्यपाल के प्राधिकार से एतद्द्वारा प्रकाशित किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**व्ही. के. मिश्रा,** उप-सचिव.

Raipur, the 27th April 2010

No. 7-16/2009/12.—In exercise of the powers conferred by sub-section (2) Section 26 of the Mines and Minerals (Development & Regulation) Act, 1957 (No. 67 of 1957) the State Government hereby directs that the powers exercisable by it under rule 5 (2), 12 (1B) and 26 (3) of MCR 1960, shall also be exercisable by the officers specified in the Schedule below for the areas specified against the corresponding.

SCHEDULE

| Sr. No.<br>(1) | Officers<br>(2) | Jurisdictions<br>(3) |
|---|---|---|
| 1. | Additional Director | Whole of the State |
| 2. | Joint Director (Mineral Administration) | Whole of the State |
| 3. | Deputy Director (Mineral Administration)<br>Directorate of Geology & Mining, Chhattisgarh. | Whole of the State |
| 4. | Deputy Director (Mineral Administration)<br>when posted in District. | Areas comprised within the limit of their respective districts. |

By order and in the name of the Governor of Chhattisgarh,
V. K. MISHRA, Deputy Secretary.

## राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 1 मई 2010

क्रमांक-एफ-3-97/रा-2/2009.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 309 के परन्तुक द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, छत्तीसगढ़ के राज्यपाल, एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ मुद्रण एवं लेखन सामग्री (राजपत्रित) सेवा के भर्ती के संबंध में निम्नलिखित नियम बनाते हैं, अर्थात् :—

### नियम

1. **संक्षिप्त नाम तथा प्रारंभ.**—
   (1) ये नियम छत्तीसगढ़ मुद्रण एवं लेखन सामग्री (राजपत्रित) सेवा भर्ती नियम, 2010 कहलायेंगे.

   (2) ये राजपत्र में इनके प्रकाशन की तारीख से प्रवृत्त होंगे.

2. **परिभाषाएं.**— इन नियमों में, जब तक कि संदर्भ से अन्यथा अपेक्षित न हो :—
   (क) सेवा के संबंध में "नियुक्ति प्राधिकारी" से अभिप्रेत है, शासन;

   (ख) "आयोग" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ लोक सेवा आयोग;

   (ग) "परीक्षा" से अभिप्रेत है, नियम 11 के अंतर्गत भर्ती के लिए संचालित प्रतियोगिता परीक्षा;

   (घ) "सरकार" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ सरकार;

   (ङ) "राज्यपाल" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ के राज्यपाल;

   (च) "अनुसूची" से अभिप्रेत है, इन नियमों से संलग्न अनुसूची;

   (छ) "राज्य" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ राज्य;

   (ज) "अनुसूचित जाति" से अभिप्रेत है, भारत के संविधान के अनुच्छेद 341 के अधीन इस राज्य के संबंध में यथाविनिर्दिष्ट अनुसूचित जाति;

   (झ) "अनुसूचित जनजाति" से अभिप्रेत है, भारत के संविधान के अनुच्छेद 342 के अधीन इस राज्य के संबंध में यथाविनिर्दिष्ट अनुसूचित जनजाति;

   (ञ) "अन्य पिछड़ा वर्ग" से अभिप्रेत है, राज्य सरकार द्वारा समय-समय पर यथासंशोधित अधिसूचना क्र. एफ 8-5, पच्चीस 4-84, दिनांक 26 दिसम्बर 1984 द्वारा यथाविनिर्दिष्ट नागरिकों के अन्य पिछड़ा वर्ग;

   (ट) "सेवा" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ मुद्रण एवं लेखन सामग्री (राजपत्रित) सेवा.

3. **विस्तार तथा लागू होना.**— छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961 में अन्तर्विष्ट उपबंधों की व्यापकता पर प्रतिकूल प्रभाव डाले बिना, ये नियम सेवा के प्रत्येक सदस्य पर लागू होंगे.

4. **सेवा का गठन.**— सेवा में निम्नलिखित व्यक्ति होंगे, अर्थात् :—
   (1) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के प्रारंभ होने के समय, अनुसूची-एक में विनिर्दिष्ट पदों को मूलतः धारण कर रहे हों;

(2) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के प्रारंभ होने के पूर्व सेवा में भर्ती किये गये हों; और

(3) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के उपबंधों के अनुसार सेवा में भर्ती किये गये हों.

5. **वर्गीकरण, वेतनमान इत्यादि.**— सेवा का वर्गीकरण, उससे संलग्न वेतनमान तथा सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या, अनुसूची-एक में अंतर्विष्ट उपबंधों के अनुसार होगी.

परन्तु सरकार, समय-समय पर सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या एवं वेतनमान में या तो स्थाई या अस्थाई तौर पर, वृद्धि या कमी कर सकेगी.

6. **भर्ती का तरीका.**—

(1) इन नियमों के प्रारंभ होने के पश्चात् सेवा में भर्ती निम्नलिखित तरीकों से की जायेगी, अर्थात् :—

(क) प्रतियोगी परीक्षा के माध्यम से सीधी भर्ती द्वारा;

(ख) पदोन्नति द्वारा जैसा कि अनुसूची-चार के कॉलम (2) में दर्शाया गया है;

(ग) ऐसे व्यक्तियों के स्थानांतरण/प्रतिनियुक्ति द्वारा जो ऐसी सेवाओं में ऐसे पदों को मूल हैसियत में धारण करते हों, जैसा कि इस निमित्त विनिर्दिष्ट किया जाये.

(2) उप-नियम (1) के खंड (ख) तथा खंड (ग) के अधीन भर्ती किये गये व्यक्तियों की संख्या, अनुसूची-एक में यथा-विनिर्दिष्ट पदों की संख्या के अनुसूची-दो में दर्शाये गये प्रतिशत से किसी भी समय अधिक नहीं होगी.

(3) इन नियमों के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए, भर्ती की किसी विशिष्ट कालावधि के दौरान भरे जाने के लिए अपेक्षित सेवा में किसी विशिष्ट रिक्ति या रिक्तियों को भरे जाने के प्रयोजन के लिये अपनायी जाने वाली भर्ती का तरीका या तरीके और प्रत्येक तरीके द्वारा भर्ती किये जाने वाले व्यक्तियों की संख्या, प्रत्येक अवसर पर शासन द्वारा आयोग के परामर्श से अवधारित की जायेगी.

(4) उप-नियम (1) में अन्तर्विष्ट किसी बात के होते हुए भी, यदि सरकार की राय में, सेवा की अत्यावश्यकताओं को देखते हुए, ऐसा करना अपेक्षित हो, तो सरकार सामान्य प्रशासन विभाग, आयोग के पूर्व परामर्श के पश्चात्, सेवा में भर्ती के उन तरीकों को छोड़ जिनको उप-नियम में विनिर्दिष्ट किया गया है, ऐसे तरीके अपना सकेगी, जिसे वह इस निमित्त जारी आदेश द्वारा विहित करे.

(5) सेवा में भर्ती के समय, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के लिए आरक्षण) अधिनियम, 1994 के प्रावधान तथा सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय-समय पर जारी निर्देश भी लागू होंगे.

7. **सेवा में नियुक्ति.**—इन नियमों के प्रारंभ होने के पश्चात् सेवा में समस्त नियुक्तियां, शासन द्वारा की जायेगी और ऐसी कोई भी नियुक्ति नियम 6 में विनिर्दिष्ट भर्ती के किसी एक तरीके द्वारा चयन करने के पश्चात् ही की जायेगी, अन्यथा नहीं.

8. **सीधी भर्ती के लिये पात्रता की शर्तें.**— प्रतियोगिता परीक्षा/चयन के लिए पात्र होने के लिए अभ्यर्थी को निम्नलिखित शर्तें पूरी करनी होंगी, अर्थात् :—

1. **आयु.**—

(क) विज्ञापन के प्रारंभ (जारी) होने की तारीख से ठीक आगामी जनवरी के प्रथम दिन को उसने अनुसूची-तीन के कॉलम (3) में विनिर्दिष्ट आयु पूरी कर ली हो और उक्त अनुसूची के कॉलम (4) में यथाविनिर्दिष्ट आयु पूरी न की हो.

(ख) यदि अभ्यर्थी अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों का हो तो उच्चतर आयु सीमा में अधिकतम पांच वर्ष तक की छूट दी जायेगी.

(ग) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (महिलाओं की नियुक्ति हेतु विशेष उपबंध) नियम, 1997 के अनुसर महिला अभ्यर्थियों के लिए उच्चतर आयु सीमा 10 वर्ष तक शिथिलनीय होगी.

(घ) उन अभ्यर्थियों के संबंध में जो छत्तीसगढ़ शासन के कर्मचारी हों अथवा रह चुके हों, नीचे विनिर्दिष्ट की गई सीमा तथा शर्तों के अध्यधीन रहते हुए, उच्चतर आयु सीमा में छूट दी जायेगी :—

(एक) ऐसा अभ्यर्थी, जो स्थायी शासकीय सेवक हो, 38 वर्ष से अधिक आयु का नहीं होना चाहिए;

(दो) ऐसा अभ्यर्थी जो अस्थायी रूप से पद धारण कर रहा हो तथा किसी अन्य पद के लिये आवेदन कर रहा हो, 38 वर्ष से अधिक आयु का नहीं होना चाहिए. यह रियायत आकस्मिकता निधि से वेतन प्राप्त करने वाले कर्मचारियों, कार्यभारित कर्मचारियों तथा परियोजना कार्यान्वयन समिति में कार्यरत कर्मचारियों को भी अनुज्ञेय होगी;

(तीन) ऐसा अभ्यर्थी जो "छटनी किया गया शासकीय सेवक हो", उसे अपनी आयु में से पूर्व में की गई सम्पूर्ण अस्थायी/स्थायी सेवा में से अधिक से अधिक 7 (सात) वर्ष तक की कालावधि, भले ही वह कालावधि एक से अधिक बार की गई सेवाओं का योग हो, कम करने के लिए अनुज्ञात किया जायेगा, बशर्तें इसके परिणामस्वरूप जो आयु निकले, वह उच्चतर आयु सीमा से 3 (तीन) वर्ष से अधिक न हो;

**स्पष्टीकरण :—** शब्द "छटनी किये गये शासकीय सेवक" से द्योतक है, ऐसा व्यक्ति जो इस राज्य की या किन्हीं भी संघटक ईकाइयों की अस्थायी शासकीय सेवा में कम से कम छः मास की कालावधि तक निरन्तर रहा हो तथा जिसे रोजगार कार्यालय में अपना पंजीयन कराने अथवा शासकीय सेवा में नियोजन हेतु अन्यथा आवेदन करने की तारीख से अधिक से अधिक तीन वर्ष पूर्व स्थापना में कमी किये जाने के कारण सेवोन्मुक्त किया गया हो.

(ङ) ऐसा अभ्यर्थी जो भूतपूर्व सैनिक हो, उसे अपनी आयु में से पूर्व में की गई समस्त प्रतिरक्षा सेवा की कालावधि कम करने के लिए अनुज्ञात किया जायेगा, बशर्तें इसके परिणामस्वरूप जो आयु निकले, वह उच्चतर आयु सीमा से 3 (तीन) वर्ष से अधिक न हो;

**स्पष्टीकरण :—** शब्द "भूतपूर्व सैनिक" से द्योतक है, ऐसा व्यक्ति जो निम्नलिखित प्रवर्गों में से किसी एक प्रवर्ग का हो तथा जो भारत सरकार के अधीन कम से कम छः माह की कालावधि तक निरन्तर नियोजित रहा हो तथा जिसे रोजगार कार्यालय में अपना पंजीयन कराने अथवा शासकीय सेवा में नियोजन हेतु अन्यथा आवेदन करने की तारीख से अधिक से अधिक तीन वर्ष पूर्व मितव्ययिता इकाई की सिफारिशों के फलस्वरूप अथवा स्थापना में सामान्य रूप से कमी किये जाने के कारण छटनी किया गया हो अथवा जिसे अतिशेष (सरप्लस) घोषित किया गया हो :—

(1) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें समय पूर्व सेवानिवृत्ति रियायतों (मस्टरिंग आऊट कन्सेशन) के अधीन मुक्त कर दिया गया हो;

(2) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें दुबारा नामांकित किया गया हो और जिन्हें—

(क) अल्पकालीन वचनबंध अवधि पूर्ण हो जाने पर,

(ख) नामांकन संबंधी शर्तें पूर्ण हो जाने पर, सेवोन्मुक्त कर दिया गया हो;

(3) मद्रास सिविल इकाई के भूतपूर्व कार्मिक;

(4) संविदा पूरी होने पर सेवा मुक्त किये गये अधिकारी (सैनिक तथा असैनिक) (जिसमें अल्पावधि सेवा में नियमित कमीशन प्राप्त अधिकारी भी शामिल हैं);

(5) अवकाश रिक्तियों पर छः माह से अधिक समय तक निरंतर कार्य करने के बाद सेवा मुक्त किये गये अधिकारी;

(6) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें अशक्त होने के कारण सेवा से अलग किया गया हो;

(7) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें इस आधार पर सेवोन्मुक्त किया गया हो कि अब वे दक्ष सैनिक बनने योग्य नहीं है;

(8) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें गोली लग जाने, घाव आदि हो जाने के कारण चिकित्सीय आधार पर सेवा से अलग कर दिया गया हो.

(च) परिवार कल्याण कार्यक्रम के अधीन ग्रीनकार्ड धारक अभ्यर्थियों के संबंध में, उच्चतर आयु सीमा दो वर्ष तक शिथिलनीय होगी;

(छ) अस्पृश्यता निवारण हेतु छत्तीसगढ़ अन्तर्जातीय विवाह प्रोत्साहन योजना नियम, 1984 (छत्तीसगढ़ अस्पृश्यता निवारण अन्तर्जातीय विवाह प्रोत्साहन योजना नियम, 1984) के अंतर्गत अन्तर्जातीय विवाह प्रोत्साहन योजना के अधीन पुरस्कृत दम्पत्तियों के सवर्ण पति/पत्नि के संबंध में उच्चतर आयु सीमा 5 (पांच) वर्ष तक शिथिलनीय होगी;

(ज) "शहीद राजीव पाण्डे पुरस्कार", गुण्डाधुर सम्मान, महाराजा प्रवीरचंद्र भंजदेव सम्मान प्राप्त अभ्यर्थियों तथा राष्ट्रीय युवा पुरस्कार प्राप्त युवा अभ्यर्थियों के संबंध में भी उच्चतर आयु सीमा 5 वर्ष तक शिथिलनीय होगी;

(झ) ऐसे अभ्यर्थी जो छत्तीसगढ़ राज्य निगम/मंडल के कर्मचारी है, के संबंध में उच्चतर आयु सीमा अधिकतम 38 (अड़तीस) वर्ष की आयु तक शिथिलनीय होगी;

(ञ) स्वयंसेवी नगर सैनिकों एवं नगर सेना के नान कमिशन्ड अधिकारियों के संबंध में उनके द्वारा इस प्रकार की गई सेवा की कालावधि के लिए, उच्चतर आयु सीमा में 8 (आठ) वर्ष की सीमा के अध्यधीन रहते हुए छूट दी जाएगी, किन्तु किसी भी स्थिति में उनकी आयु 38 (अड़तीस) वर्ष से अधिक नहीं होनी चाहिए;

**टीप.**—

(1) उपरोक्त नियम 8 के खण्ड (घ) के उप-खण्ड (एक) एवं (दो) में उल्लिखित आयु संबंधी रियायतों के अधीन जिन अभ्यर्थियों को किसी परीक्षा/चयन में प्रवेश दिया गया हो, वे यदि आवेदन पत्र प्रस्तुत करने के पश्चात् या तो परीक्षा के पूर्व या उसके पश्चात् सेवा से त्याग पत्र दे देते हैं, तो नियुक्ति के पात्र नहीं होंगे तथापि यदि आवेदन पत्र भेजने के पश्चात् उनकी सेवा अथवा पद से छटनी कर दी जाती हो, तो वे पात्र बने रहेंगे.

(2) विभागीय अभ्यर्थियों को परीक्षा हेतु उपस्थित होने के लिए नियुक्ति प्राधिकारी की पूर्व अनुमति अभिप्राप्त करनी होगी.

(ट) किसी भी अभ्यर्थी को उपरोक्तानुसार किसी एक या एक से अधिक आधार पर आयु सीमा में छूट का लाभ दिये जाने के उपरांत, शासकीय सेवा में प्रवेश हेतु आयु सीमा 45 वर्ष से अधिक नहीं होगी.

(ठ) आयु सीमा के संबंध में शासन के सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय-समय पर जारी निर्देश भी लागू होंगे.

(2) **शैक्षणिक अर्हतायें.**— अभ्यर्थी के पास सेवा के लिए विहित ऐसी शैक्षणिक अर्हतायें होनी चाहिए जैसा कि अनुसूची-तीन में दर्शाई गई है.

(3) **फीस.**— अभ्यर्थी को आयोग द्वारा विहित फीस का भुगतान करना होगा.

9. **निरर्हता.**— अभ्यर्थी की ओर से अपनी अभ्यर्थिता के लिए किन्हीं भी साधनों से समर्थन अभिप्राप्त करने के किसी भी प्रयास को, आयोग द्वारा उसे परीक्षा में प्रवेश के लिये निरर्हित माना जा सकेगा.

10. **अभ्यर्थियों की पात्रता के संबंध में आयोग का विनिश्चय अंतिम होगा.—** परीक्षा/चयन में प्रवेश के लिये किसी भी अभ्यर्थी की पात्रता अथवा अन्यथा के संबंध में आयोग का विनिश्चय अंतिम होगा तथा ऐसे किसी भी अभ्यर्थी का जिसे आयोग द्वारा प्रवेश प्रमाण-पत्र जारी नहीं किया गया है, साक्षात्कार नहीं लिया जायेगा.

11. **प्रतियोगिता परीक्षा द्वारा सीधी भर्ती.—**

(1) सेवा में भर्ती के लिये प्रतियोगी परीक्षा, ऐसे अन्तरालों से ली जायेगी जैसा कि सरकार, समय-समय पर आयोग के परामर्श से निर्धारित करें.

(2) आयोग द्वारा परीक्षा का संचालन ऐसे आदेशों के अनुसार किया जायेगा जैसा कि सरकार, आयोग के परामर्श से समय-समय पर जारी करें.

(3) सेवा में सीधी भर्ती के समय, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों के लिये आरक्षण) अधिनियम, 1994 के उपबंध तथा अधिनियम के अधीन शासन के सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय-समय पर जारी निर्देश भी लागू होंगे.

सीधी भर्ती के लिये उपलब्ध रिक्तियों के 30 प्रतिशत पद महिला अभ्यर्थियों के लिये आरक्षित रहेंगे तथा ऐसा आरक्षण समस्तर और प्रभागवार (हॉरीजोन्टल एण्ड कम्पार्टमेंट वाईज) होगा. पदों को शासन द्वारा निर्धारित रोस्टर के अनुसार भरा जायेगा.

(4) इस प्रकार आरक्षित रिक्तियों को भरते समय, ऐसे अभ्यर्थी जो अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों के सदस्य हैं, की नियुक्ति के लिएं उसी क्रम में विचार किया जायेगा जिस क्रम में उनके नाम नियम 12 में निर्दिष्ट सूची में आये हों, चाहे अन्य अभ्यर्थियों की तुलना में उनकी सापेक्षिक रैंक कुछ भी क्यों न हो.

(5) अनुसूचित जातियों या अनुसूचित जनजातियों से संबंधित अभ्यर्थियों को जिन्हें प्रशासन में दक्षता बनाये रखने का सम्यक् ध्यान रखते हुए, सेवा में नियुक्ति के लिये आयोग द्वारा उपयुक्त घोषित किया गया हो, उप-नियम (3) के अधीन, यथा-स्थिति, अनुसूचित जातियों या अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों के अभ्यर्थियों के लिये आरक्षित रिक्तियों पर नियुक्त किया जा सकेगा.

(6) यदि अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों से संबंधित अभ्यर्थियों की पर्याप्त संख्या, उनके लिए आरक्षित समस्त रिक्तियों को भरने के लिए उपलब्ध नहीं है, तो शेष रिक्तियां दोबारा विज्ञापित की जायेगी, यदि केवल इन्हीं अभ्यर्थियों के लिए साक्षात्कार द्वारा चयन किया गया हो, भले ही पुनः विज्ञापन के पश्चात् भी, कोई रिक्तियां बिना भरे रह जाती है, तो उन्हें सामान्य अभ्यर्थियों के बीच से भरा जायेगा तथा पश्चात्वर्ती चयन के दौरान, यथास्थिति, अनुसूचित जातियों या अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों से संबंधित अभ्यर्थियों के लिए अतिरिक्त रिक्तियों की समकक्ष संख्या आरक्षित रहेगी.

परन्तु अनुसूचित जातियों तथा अनुसूचित जनजातियों से संबंधित अभ्यर्थियों के लि[illegible] आरक्षित रिक्तियों की कुल संख्या (जिसमें अग्रगणित रिक्तियां सम्मिलित हैं) विज्ञापित कुल रिक्तियों के पैंतालिस प्रतिशत से किसी भी समय अधिक नहीं होगी.

(7) सीधी भर्ती द्वारा भरे जाने वाले पदों के लिए जहां अनुभव की कुछ कालावधि आवश्यक शर्त के रूप में विहित की गयी है तथा लोक सेवा आयोग की राय में यह पाया जाता है कि अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों के अभ्यर्थियों की पर्याप्त संख्या, अपेक्षित अनुभव के साथ आरक्षित पदों पर भर्ती के लिए उपलब्ध होने की संभावना नहीं है, तो लोक सेवा आयोग अनुसूचित जातियों/अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों के अभ्यर्थियों के संबंध में अनुभव की शर्त को शिथिल कर सकेगा.

12. **आयोग द्वारा सिफारिश किये गये अभ्यर्थियों की सूची.—**

(1) आयोग इन अभ्यर्थियों की योग्यता क्रम में व्यवस्थित एक सूची जो ऐसे स्तर से अर्हित हो, जैसा कि आयोग [illegible], तथा अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों के उन अभ्यर्थियों की [illegible]

अर्हित नहीं है, किन्तु प्रशासन में दक्षता बनाये रखने का सम्यक् ध्यान रखते हुए, सेवा में नियुक्ति के लिये आयोग द्वारा उपयुक्त घोषित किया हो, शासन को अग्रेषित करेगा. यह सूची सर्वसाधारण की जानकारी के लिये भी प्रकाशित की जायेगी.

(2) इन नियमों तथा छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961 के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए, उपलब्ध रिक्तियों पर अभ्यर्थियों की नियुक्ति के लिये उसी क्रम में विचार किया जायेगा जिस क्रम में उनके नाम सूची में आये हों.

(3) सूची में किसी अभ्यर्थी का नाम सम्मिलित किये जाने से ही उसे नियुक्ति के लिए कोई अधिकार तब तक प्राप्त नहीं होता, जब तक कि शासन का ऐसी जांच करने के पश्चात् जैसा कि वह आवश्यक समझे, यह समाधान न हो जाये कि अभ्यर्थी सेवा में नियुक्ति के लिये सभी प्रकार से उपयुक्त है.

13. **पदोन्नति द्वारा नियुक्ति :—**

(1) पात्र अभ्यर्थियों की पदोन्नति हेतु प्रारंभिक चयन करने के लिए, एक समिति गठित की जायेगी जिसमें अनुसूची-चार में उल्लिखित सदस्य होंगे.

(2) समिति की बैठक ऐसे अन्तरालों में होगी जो साधारणतया एक वर्ष से अधिक की न हो.

(3) छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 के उपबंधों के अनुसार तथा मॉडल रोस्टर के अनुसार पदोन्नति में आरक्षण दिया जायेगा.

(4) आरक्षित रिक्तियों में पदोन्नति करने हेतु प्रक्रिया उप-नियम (3) तथा शासन के सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय-समय पर जारी किये गये निर्देशों के अनुसार होगी.

14. **पदोन्नति/स्थानांतरण के लिये पात्रता संबंधी शर्तें.—**

(1) समिति, अनुसूची-चार के कॉलम (2) में दर्शाये अनुसार उन समस्त व्यक्तियों के मामलों पर विचार करेगी जिन्होंने उस वर्ष की जनवरी के प्रथम दिवस को, उन पदों में या शासन द्वारा उसके समतुल्य घोषित किसी अन्य पद या पदों पर जिनसे पदोन्नति की जानी है, उतने वर्षों की सेवा (चाहे मूल रूप से या स्थानापन्न रूप से) जैसा कि अनुसूची-चार के कॉलम (3) में विनिर्दिष्ट है, पूर्ण कर ली हो अथवा और उप-नियम (2) के उपबंधों के अनुसार विचारण क्षेत्र में आते हों.

**स्पष्टीकरण .— पदोन्नति के लिए पात्रता हेतु संगणना की रीति.—** संबंधित वर्ष जिसमें विभागीय पदोन्नति समिति आहूत की जाती है, की पहली जनवरी को अर्हकारी सेवा की अवधि की गणना, उस कैलेण्डर वर्ष से की जाएगी, जिसमें लोक सेवक फीडर संवर्ग/सेवा के भाग/पद के वेतनमान में आया हो और फीडर संवर्ग/सेवा के भाग/पद के वेतनमान में आने की तारीख से नहीं.

परंतु आपात कमीशन के निर्मुक्त अधिकारियों की सेवा में नियुक्ति के पश्चात् तथा अल्प सेवा कमीशन की सेवा में उनकी नियुक्ति के पश्चात् उस दिनांक से गणना की जायेगी जिसमें वे सामान्य प्रशासन विभाग के ज्ञापन क्र. 2266-1987-I (8)-67, दिनांक 21 अक्टूबर 1967 के अनुसार नियुक्त किये गये हों.

परंतु यह और कि किसी कनिष्ठ व्यक्ति को सेवा की विहित कालावधि उसके पूरा करने के आधार पर उसे चयन श्रेणी/पदोन्नति के लिए वरिष्ठ व्यक्ति से प्राथमिकता देने पर विचार किया जायेगा.

(2) चयन के क्षेत्र में सामान्यत: योग्यता सह वरिष्ठता (मेरिट कम सीनियारिटी) के आधार पर भरे जाने वाले पदों के संबंध में चयन सूची में शामिल किये गये अधिकारियों की संख्या सात गुणा तक सीमित होगी.

परंतु यदि इस प्रकार अवधारित किये गये उपयुक्त अधिकारियों की अपेक्षित संख्या, क्षेत्र में उपलब्ध न हो तो समिति द्वारा आवश्यक विचार कर लिखित में कारणों को दर्शाते हुए, क्षेत्र का विस्तार किया जा सकेगा.

15. **उपयुक्त अधिकारियों की सूची तैयार करना.—**

(1) समिति ऐसे व्यक्तियों की एक सूची तैयार करेगी, जो उपर्युक्त नियम 14 में विहित शर्तों को पूरी करते हो तथा जिन्हें समिति द्वारा सेवा में पदोन्नति के लिए उपयुक्त समझा गया हो. यह सूची चयन सूची तैयार किये जाने की तारीख से एक वर्ष के

दौरान सेवानिवृत्ति तथा पदोन्नति के कारण होने वाली प्रत्याशित रिक्तियों को भरने हेतु पर्याप्त होगी. इसके अतिरिक्त इसके लिए उक्त कालावधि के दौरान अनपेक्षित रिक्तियों को भरने हेतु एक आरक्षित सूची भी तैयार की जायेगी.

(2) उपयुक्त अधिकारियों की सूची छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 के प्रावधानों के अनुसार तैयार की जाएगी.

(3) इस प्रकार तैयार की गई सूची, प्रतिवर्ष पुनर्विलोकित तथा पुनरीक्षित की जायेगी.

(4) यदि चयन, पुनर्विलोकन अथवा पुनरीक्षण की प्रक्रिया में यह प्रस्तावित किया जाये कि राज्य अधीनस्थ सिविल सेवा के किसी सदस्य का अवक्रमण किया जाना है तो समिति चयन, छानबीन, पुनरीक्षण के दौरान प्रस्तावित अवक्रमण के लिए अपने कारण को अभिलिखित करेगी, उसके पश्चात् समिति, अवक्रमण के संबंध में लिखित में कारण अभिकथित करेगी.

16. **आयोग से परामर्श.—**

(1) विभागीय पदोन्नति समिति, जिसकी अध्यक्षता आयोग के अध्यक्ष या सदस्य द्वारा की गई हो, की सिफारिश के संबंध में यह समझा जायेगा कि संविधान के अनुच्छेद 320 के खण्ड (3) के उपखण्ड (ख) के अधीन, आयोग के साथ परामर्श करने की अपेक्षा का अनुपालन हो गया है तथा आयोग के साथ पृथक से परामर्श करना आवश्यक नहीं होगा.

(2) नियम 15 के अनुसार तैयार की गई सूची शासन द्वारा आयोग को निम्नलिखित के साथ अग्रेषित की जायेगी :—

(एक) सूची में सम्मिलित समस्त व्यक्तियों के अभिलेख;

(दो) सेवा के ऐसे समस्त सदस्यों के अभिलेख जिनका सूची में की गयी सिफारिशों द्वारा अवक्रमण किया जाना प्रस्तावित हो.

(3) यदि आयोग के अध्यक्ष अथवा आयोग/अध्यक्ष द्वारा नामांकित कोई सदस्य, पदोन्नति समिति में उपस्थित रहे हो और यदि बैठक की कार्यवाही विवरण पर समिति के अध्यक्ष सहित समस्त सदस्यों के हस्ताक्षर हों तो उप-नियम (1) के अधीन उपर्युक्त कार्यवाही आवश्यक नहीं होगी.

17. **चयन सूची.—**

(1) शासन द्वारा अंतिम रूप से अनुमोदित की गई सूची, सेवा के सदस्यों के अनुसूची-चार के कॉलम (2) में दर्शाये गये पदों से, अनुसूची-चार के कॉलम (3) में दर्शाये गये पदों पर पदोन्नति के लिए चयन सूची होगी.

(2) चयन सूची सामान्यत: तब तक प्रवृत्त रहेगी जब तक कि नियम 15 के उप-नियम (4) के अनुसार उसका पुनर्विलोकन या पुनरीक्षण न किया जाए किन्तु उसकी वैधता, इसके तैयार करने की तारीख से 18 माह की कुल कालावधि के पश्चात् नहीं बढ़ाई जायेगी:

परन्तु चयन सूची में सम्मिलित किसी व्यक्ति की ओर से कर्त्तव्य के निर्वहन अथवा पालन में गंभीर चूक होने की स्थिति में, शासन के कहने पर, चयन सूची का विशेष रूप से पुनर्विलोकन किया जा सकेगा और यदि आयोग उचित समझे, तो चयन सूची से ऐसे व्यक्ति का नाम हटा सकेगा.

18. **चयन सूची से सेवा में नियुक्ति.—**

(1) चयम सूची में सम्मिलित अधिकारियों की सेवा-संवर्ग के पदों पर नियुक्तियों में उसी क्रम का अनुसरण किया जायेगा जिस क्रम में ऐसे अधिकारियों के नाम चयन सूची में आये हों.

परन्तु जहां प्रशासकीय अत्यावश्यकताओं को देखते हुए ऐसा करना अपेक्षित हो, वहां व्यक्ति जिसका नाम चयन सूची में सम्मिलित नहीं है अथवा जो चयन सूची में आगामी क्रम में नहीं है, सेवा में नियुक्त किया जा सकेगा, यदि शासन का यह समाधान हो जाये कि रिक्तियां तीन माह से अधिक समय के लिये संभाव्य नहीं है.

(2) साधारणतया ऐसा व्यक्ति, जिसका नाम चयन सूची में सम्मिलित हो, सेवा में नियुक्ति के पूर्व आयोग से परामर्श करना तब तक आवश्यक नहीं होगा जब तक कि चयन सूची में उसका नाम शामिल किये जाने तथा प्रस्तावित नियुक्ति की तारीख के

बीच की कालावधि के दौरान, उसके कार्य में ऐसी कोई गिरावट न आ जाए, जो शासन की राय में सेवा में नियुक्ति के संबंध में उसे अनुपयुक्त सिद्ध करती हो.

(3) ऐसा व्यक्ति जिसका नाम चयन सूची में सम्मिलित है, पदोन्नत नहीं किया जायेगा, यदि उसकी विभागीय जांच चल रही हो या उसके विरुद्ध अभियोजन संस्थित हो, जब तक कि जांच या अभियोजन यथास्थिति, पूरा न हो जाये.

19. **परिवीक्षा.**— सेवा में सीधे भर्ती किया गया प्रत्येक व्यक्ति दो वर्ष की कालावधि के लिये परिवीक्षा पर नियुक्त किया जायेगा.

20. **निर्वचन.**— यदि इन नियमों के निर्वचन के संबंध में, कोई प्रश्न उद्भूत हो तो उसे शासन को निर्दिष्ट किया जायेगा जिस पर उसका निर्णय अन्तिम होगा.

21. **शिथिलीकरण.**— इन नियमों में दी गई किसी बात का यह अर्थ नहीं लगाया जायेगा कि वह ऐसे व्यक्ति के मामले में, जिस पर ये नियम लागू होते हैं, ऐसी रीति से कार्यवाही करने की राज्यपाल की शक्ति को जो उसे उचित एवं साम्यपूर्ण प्रतीत हो, सीमित या कम करती है.

परन्तु कोई मामला ऐसी रीति से नहीं निपटाया जायेगा जो इन नियमों में उपबंधित रीति की अपेक्षा उसके लिये कम अनुकूल हो.

22. **निरसन और व्यावृत्ति.**— इन नियमों के तत्स्थानी और इनके प्रारंभ होने के ठीक पूर्व प्रवृत्त समस्त नियम, इन नियमों के अंतर्गत आने वाले विषयों के संबंध में एतद्द्वारा निरसित किये जाते हैं.

परन्तु इस प्रकार निरसित नियमों के अधीन दिया गया कोई भी आदेश या की गई कार्रवाई, इन नियमों के तत्स्थानी उपबंधों के अधीन दिया गया आदेश या की गई कार्रवाई समझी जायेगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**सुनील कुमार कुजूर**, सचिव.

## अनुसूची-एक
(नियम 5 देखिये)

| स. क्र. | पदों के नाम | वर्गीकरण | संवर्ग में पदों की संख्या | वेतनमान |
|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
| 1. | संचालक मुद्रण तथा लेखन सामग्री | प्रथम श्रेणी | 01 | रु. 14300-18300 |
| 2. | संयुक्त संचालक मुद्रण तथा लेखन सामग्री | प्रथम श्रेणी | 02 | रु. 12000-16500 |
| 3. | उप संचालक मुद्रण तथा लेखन सामग्री | प्रथम श्रेणी | 03 | रु. 10000-15200 |
| 4. | सहायक संचालक मुद्रण तथा लेखन सामग्री | द्वितीय श्रेणी | 04 | रु. 8000-13500 |

## अनुसूची-दो
(नियम 6 देखिये)

| स. क्र. | सेवा में सम्मिलित पदों का नाम | पदों की संख्या | भरे जाने वाले कर्त्तव्य पदों की संख्या का प्रतिशत | | टिप्पणियां |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | चयन से सीधी भर्ती द्वारा नियम 6 (1) (क) देखिये | सेवा में मूल/स्थानापन्न सदस्यों की पदोन्नति द्वारा नियम 6 (1) (ख) देखिए | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| 1. | संचालक | 01 | निरंक | निरंक | पद, प्रतिनियुक्ति द्वारा भरे जायेंगे |
| 2. | संयुक्त संचालक | 02 | निरंक | 100% | |
| 3. | उप संचालक | 03 | निरंक | 100% | |
| 4. | सहायक संचालक | 04 | 50% | 50% | |

## अनुसूची-तीन
[नियम 09 (2) देखिये ]

| विभाग का नाम | पदों का नाम | न्यूनतम आयु सीमा | उच्चतर आयु सीमा | शैक्षणिक अर्हतायें |
|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
| राजस्व विभाग मुद्रण एवं लेखन सामग्री | सहायक संचालक | 21 वर्ष | 35 वर्ष | (एक) मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से स्नातक या समकक्ष परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए या विभागीय अभ्यर्थी के मामले में, उच्चतर माध्यमिक परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिए. |
| | | | | (दो) भारत की या विदेश की किसी मान्यता प्राप्त संस्था से मुद्रण प्रौद्योगिकी में लाइसेंसियेट (डिप्लोमा) होना चाहिए. |
| | | | | (तीन) आवेदक, उच्चतर माध्यमिक (10+2) परीक्षा, हिन्दी माध्यम में उत्तीर्ण हो, अथवा इस परीक्षा में एक विषय भाषा या सामान्य हिन्दी रहा हो. |
| | | | | (चार) किसी आफसेट मुद्रणालय में पर्यवेक्षण का पांच वर्ष का अनुभव. |

